की सूची के लिए शायद इतना ही समय लगेगा। और देश के विभाजन के समय के स्वयंसेवकों के बलिदान की तो गिनती ही नहीं हो सकती।

जिसे to die in the harness कहते हैं, अपना कार्य करते करते जिनका जीवन समाप्त हुआ, जिनको हम शहीद कह सकते हैं और जिन्होंने 'भगवा ध्वज अपनाया है, तो मोह कहाँ इन प्राणों का' इस पंक्ति को चरितार्थ किया है ऐसे अनगिनत कार्यकर्ता रहे हैं।

## ■ लेकिन इसमें सावधानी

कार्य करते समय मृत्यु का स्वागत करना, 'कार्यमग्नता जीवन होवें, मृत्यु ही विश्रांति', यह ध्येयनिष्ठा कार्यकर्ता की स्वाभाविक अवस्था हो जाती है। किन्तु नियत कार्य की सफलता के लिए to die in the harness का व्यावहारिक अर्थ भी समझ लेना आवश्यक है। वरना कुछ गडबड हो सकती है। अब कार्य करते समय मृत्यु को आलिंगन, या जीवन के अंतिम क्षण तक कार्य, दोनों को हम वीरमरण कहते हैं। किन्तु किसी भी कार्य में सबसे अधिक, सामरिक (strategic) महत्त्व की प्रक्रिया होती है वह है निर्णय लेने की। इस प्रक्रिया के लिए सभी मानसिक क्षमताएँ कार्यतत्पर होना आवश्यक होता है। ऐसी मानसिक क्षमताएँ क्षीण होने के कारण निर्णयप्रक्रिया पर विपरीत असर होता है। तो अंतिम क्षणतक कार्य में रहना और अंतिम क्षण तक निर्णयप्रक्रिया में सहभागी होना इन दोनों में कुछ विवेक होना चाहिए। 'अपनी कार्यपद्धति' इस पिछले विभाग में हमने देखा है कि पुराने कार्यकर्ताओं का मार्गदर्शन, old brains on young shoulders इस नाते जरूर होना चाहिए लेकिन केवल पुराने कार्यकर्ता ही निर्णय प्रक्रिया में नहीं रहेंगे। ऐसे कार्यकर्ता आखिरी दम तक निर्णय भी लेते रहे तो कार्यहानि हो सकती है।

दूसरे महायुद्ध के पहले, प्रेसिडेण्ट रुझवेल्ट का स्वास्थ्य कुछ शारीरिक न्यूनता के बावजूद अच्छा था। लेकिन महायुद्ध के दौरान उनका स्वास्थ्य गिरता गया। युद्धोत्तर वार्ता के लिए कॅसाब्लांका, मॉस्को, तेहरान, माल्टा और पॉट्सडॅम इन परिषदों में उपस्थित प्रत्यक्षदर्शी सेक्रेटरी ने कहा है कि महायुद्ध में प्रवेश करते समय प्रेसिडेण्ट रुझवेल्ट का स्वास्थ्य जितना अच्छा था उतना ही यदि युद्धोत्तर वार्ता के समय रहा होता तो उनके द्वारा स्टॅलिन को पूर्वी यूरप का इतना बड़ा प्रभावक्षेत्र देने की गलती न होती। तो रुझवेल्ट की शारीरिक और मानसिक दुर्बलता का यह परिणाम था।

सन १८७९ के फ्रँको-प्रशियन युद्ध के समय फ्रान्स के राजा के शारीरिक दौर्बल्य के कारण रानी के हाथ में पूरी सत्ता गई। परिणामस्वरूप प्रशियन सेना पॅरिस पर कब्जा करके राजा को गिरफ्तार कर सकी यह इतिहास है। अगर राजा निर्णय लेने की क्षमता रखता तो यह नहीं हो सकता। वैसी ही स्थिति खोमेनी पूर्व इराण के रेझाशहा पेहेलवी के शासन की थी। निर्णय लेने की, कारोबार पर नजर रखने की क्षमता, अस्वास्थ्य के कारण शहा खो बैठा। और रानीसाहिबा की मनमानी के कारण शहा को इराण से भागना पड़ा।

उसी तरह कम्युनिस्ट चीन के निर्माता माओ झेडाँग का भी उनके जीवन के अंतिम चरण में, मानसिक अक्षमता और सिनेस्टार युवा पत्नी पर पूरा भरोसा इन कारणों से ही पतन हुआ यह सर्वविदित है।

तो जीवन के अंतिम क्षण तक कार्यकर्ता कार्य करते रहे यह तो अपेक्षा है ही। लेकिन जैसे कि पहले बताया कि कार्य में रहना और निर्णयप्रक्रिया में रहना, इनमें विवेक करना आवश्यक है। शारीरिक दुर्बलता का अगर मानसिक क्षमताओं पर अनिष्ट असर दिखाई देता है तो कार्य में रहने के बावजूद भी निर्णय की जिम्मेदारी से कार्यकर्ता को मुक्त होना आवश्यक है।

अब जीवनभर एक धुन में कार्य करते समय दौडधूप करके कार्य की हर एक गतिविधि में कार्यकर्ता प्रत्यक्ष रूप में सक्रिय रहता है। उसके बाद जीवन के अंतिम चरण में इसी कार्य की निर्णयप्रक्रिया से स्वयं को दूर रखना, उसमें से निवृत्त होना इतना आसान नहीं। सामान्य व्यक्ति के बारे में हम देखते हैं कि बुढापा होकर भी परिवार के हर बात में निर्णय करने की आग्रही मानसिकता जीवन के अंतिम चरण तक नहीं मिटती। कार्यकर्ता के बारे में यह निवृत्ति की मानसिकता तभी बन सकती है जब अपने कार्य के संदर्भ में, अपने निजी कर्तृत्व के बारे में, व्यक्तिगत रूप में उसका लगाव नहीं रहता और मन में स्वयं के बारे में 'अपने कार्य का मात्र एक साधन' यह विनम्र भाव रहता है। यही विनम्रता उसके बडप्पन की परिचायक होती है।

## ■ ध्येयवाद में अहंभाव की मिलावट

इस निरहंकारी ध्येयनिष्ठा में भी सजगता बरतनी पड़ती है। नहीं तो ध्येयवाद में भी अहंभाव की मिलावट आ सकती है। हमारे एक हिन्दुत्ववादी मित्र थे, पूरे ध्येयवादी। लाल किलेपर भगवा झंडा फहराने का नारा देते थे। जैसे जैसे संगठन में उनका स्थान ऊँचा होता गया, वैसे उन्हें लगने लगा कि लाल किले

पर भगवा झंडा मेरे हाथों ही फहराया जाना चाहिए। फिर मन में आने लगा कि इस घटना का चित्रण भी होना चाहिए, वगैरह, वगैरह। याने ध्येयवाद वही, लाल किले पर भगवा झंडा फहराना, लेकिन उसमें 'मैं' —अहंभाव घुस गया।

अब ऐसी मिलावट बहुत बार अपने को पता न लगते हुए भी आ सकती है। १९५२ में जब मेरे जिम्मे राजनीतिक क्षेत्र का काम था, तो श्री. द्वारकाप्रसाद मिश्र जो काँग्रेस के बड़े नेता थे, उनके पास जाने का बहुत बार अवसर मिला। अब उस समय जो बातें होती थीं उनका निवेदन संघ के उस समय के सरकार्यवाह मा. भैयाजी दाणी से हम करते थे। मैंने एक दिन मा. भैयाजी से कहा कि 'राजनीति में होने के कारण तिकडंबाजी करनी पड़ती है किन्तु प्रत्यक्ष सहवास से मुझे अनुभव हो रहा है कि द्वारकाप्रसाद मिश्र शत प्रतिशत हिन्दू हैं।' मा. भैयाजीने स्मितहास्य करते हुए कहा कि 'तुम इतने वर्षों से प्रचारक हो, तो तुम्हारा मनोवैज्ञानिक निष्कर्ष ठीक होगा ही।' मैंने कहा, 'यदि ऐसा है तो आप के चेहरे पर मेरी बातें सुनते समय mischievous smile था, वह क्यों?' भैयाजी बोले, 'तुम्हारा यह कहना भी ठीक है।' फिर थोड़ा रुककर बोले कि 'तुम कह रहे हो वैसे मिश्रजी शत प्रतिशत हिन्दू तो हैं किन्तु उससे ऊपर और उससे ज्यादा वे और भी कुछ हैं।' मैंने कहा, 'इसका मतलब क्या?' भैयाजी बोले, 'शत प्रतिशत के ऊपर और उससे ज्यादा पचास प्रतिशत, साठ प्रतिशत, अस्सी प्रतिशत वे और भी कुछ हैं।' मैंने उत्सुकता से पूछा, 'वे क्या हैं?' भैयाजी ने कहा, 'वे द्वारकाप्रसाद मिश्र हैं।'

## ■ ध्येयवादी समर्पण का भी अहंकार न हो

ध्येयवाद में मिलावट दूसरी तरफ से भी आ सकती है। जब हम अपना निजी जीवन इस देशकार्य के लिए समर्पित करते हैं तब उस ध्येयवादी समर्पण का भी अहंकार पैदा होना संभव है। मैं स्वयं इस भाव की बाधा का अनुभव ले चुका हूँ। जैसे कि पहले ही मैंने बताया है कि पुणे स्थित पू. गुळवणी महाराज से हुई बातों में मुझे लगा कि मैं भी कुछ हूँ। मैंने देशकार्य के लिए पूरा जीवन समर्पित किया है। ऐसे ध्येयवाद के अहंकार का अनुभव कार्यकर्ता के विकास में बाधा उत्पन्न कर सकता है।

मुझे याद है, मैंने जब प्रचारक इस नाते काम करना शुरू किया तो ज्यादा सूझबूझ तो नहीं थी। ऐसे शौक के लिए सोचा था कि दूसरे प्रदेश में जाएँगे, शाखा प्रारंभ करेंगे, देखेंगे, दो चार साल काम करेंगे, फिर घर चले आएँगे।

केरल में शाखाएँ प्रारंभ हुईं। अब संघ का पूरा व्यवहार तो मालूम नहीं था। नागपुर में देखा था कि शाखा पर देरी से आने से या किसी अन्य कारण से अधिकारी को प्रणाम करते हैं। संघचालक या कार्यवाह या मुख्य शिक्षक हों तो उनको प्रणाम करते हैं। केरल में तो हमने शाखा शुरू की थी तो मेरे मन में आया कि काम हमने खड़ा किया है तो प्रणाम के अधिकारी हम हैं। बड़ा अहंकार मन में था। बाद में जब संघ शिक्षा वर्ग के समय नागपुर आया तब इस संदर्भ में पूछा तो पता चला कि प्रचारक प्रणाम का अधिकारी हो नहीं सकता। हमने कहा, यह तो मुसीबत है। घरबार छोड़कर आया। सारा काम खड़ा किया। और मैंने जिसको संघ समझाया, जिसको कार्यकर्ता बनाया, उसको ही मैं प्रणाम करूँ? मेरे अहंकार को बड़ा धक्का लगा।

उसके बाद जब जबलपुर के एक शिविर में निवेदन के समय पू. गुरुजी ने बताया कि पू. डॉक्टरजी ने तीन प्रतिशत शहर विभाग के लिए और एक प्रतिशत ग्रामीण विभाग के लिए स्वयंसेवकों की जो संख्या प्रमाणित की है वह नेतृत्व करने वाले कार्यकर्ताओं की है। तब हम नए प्रचारकों को ऐसा लगा कि चलो हमें नेता बनना है। तो हमारा नेतृत्व कैसे प्रस्थापित करेंगे इसलिए सुलभ और सस्ते मार्ग कौनसे हैं, चालाकी की ट्रिक्स कौनसी हैं यह अध्ययन शुरू किया।

बाद में नागपुर में संघ शिक्षावर्ग में केरल में से किसी महानुभाव को वर्ग का काम देखने के लिए बुलाया था। उनका सामान उठाना था। तो साथवाला प्रचारक, जो मेरे ही जैसा नया प्रचारक था, उसने किसी बहाने वह काम टाल दिया। बाद में जब बातें हुईं तो उसने कहा, 'हम प्रचारक हैं। हमें अपनी प्रतिष्ठा बनाकर रहना चाहिए। मेहमानों का सामान उठाना हमारा काम नहीं है। हम नौकर तो नहीं हैं।' मुझे भी यह कहना उस समय पर ठीक लगा। उसी समय दिल्ली के संघचालक मा. प्रकाशदत्त भार्गव संघ शिक्षावर्ग में आनेवाले थे। उनके रहने की व्यवस्था पू. गुरुजी के घर की थी। वे जब आए तो पू. गुरुजी स्वयं उनका स्वागत करने नीचे दरवाजे पर आए। हम ४-५ कार्यकर्ताओं को चाय बनाने को कहा। अब हम लोग तो इस मामले में बिलकुल अनजान थे। चूल्हा कैसे जलाना, चाय कैसी बनानी कुछ मालूम नहीं था। लेकिन पू. गुरुजी की आज्ञा थी। तो हम प्रयास में लगे। बार बार प्रयास करके भी चूल्हा नहीं जलता था। समय होने लगा। पसीना बहने लगा। इतने में पू. गुरुजी चुपचाप आए। रसोईघर के दरवाजे से हमारी ओर देखा, फिर हँसने लगे। बोले, 'मुझे मालूम था कि तुम चाय बनाना नहीं जानते हो।' पू. गुरुजी ने स्वयं झटके से चूल्हा फूँका।

चाय के लिए पानी लिया और एकेक करके चाय कैसे बनानी है यह हमें समझाया और बोले, 'अब बनाओ चाय और लेकर आओ।'

तो हम सामान्य प्रचारकों को, मेहमानों का सामान उठाने में आपत्ति थी और पू. सरसंघचालक को चूल्हे के सामने बैठ कर चूल्हा सुलगाने में आपत्ति नहीं थी। हमको नेतृत्व का यह नमूना देखकर अच्छा सबक मिला।

बाद में इसी विषय के संदर्भ में संघ की रचना की बारे में एक अजीब सी बात ध्यान में आई!

संघ की पहली पाबंदी के काल में संघ का संविधान बनाने की कुछ चर्चा चल रही थी तब मैंने उसकी ओर ज्यादा ध्यान नहीं दिया। यह पहले ही बताया है कि इस संविधान का स्वरूप क्या था। पहलेसे ही जो रीति, नीति और व्यवहार चलते आए थे उनको ही शब्दबद्ध किया इतना ही संविधान का स्वरूप था। नई बात तो कुछ थी ही नहीं। लेकिन बाद में जब मुझे संविधान में आई रचना का पता चला तो और एक धक्का लगा। इस संविधान के अनुसार स्वयंसेवक मतदाताओं के प्रतिनिधियों के चुनाव से लेकर संघचालक, प्रांतसंघचालक आदि पदों की आखिरी कड़ी के रूप में सरकार्यवाह का चुनाव होता है। इस दृष्टि से यह अजीब बात है कि संघ के संविधान के अनुसार संघ के सर्वोच्च पदाधिकारी (Chief Executive Officer) सरकार्यवाह हैं। सरसंघचालक नहीं। अब बाहर के लोगों के यह समझ में आना संभव नहीं कि सरसंघचालक केवल मार्गदर्शक एवं तत्त्वज्ञ (Guide and Philosopher) हैं। कोई पदाधिकारी नहीं हैं।

और भी अजीब बात ध्यान में आई कि इस पूरी चुनावी प्रक्रिया में संघ के प्रचारक न मतदाता हैं न उनके पक्ष में किसी ने मत देने का सवाल उठता है।

इस बीच में कुछ ज्येष्ठ कार्यकर्ता तथा गुरुजनों के सहवास के कुछ संस्कार भी हुए तो हमें अनुभव हुआ कि बहुत सोच समझकर यह पूरी रचना बनाई है।

मा. बाबासाहब आपटे, जो संघ के पहले प्रचारक प्रमुख रहे, वे उदाहरण देते थे। यह शरीर चल रहा है। अब शरीर सुंदर है या बदसूरत है? चेहरा कैसा है? नाक कैसी है? आँखें कैसी हैं आदि देखकर; हाथ, पैर मजबूत हैं या दुर्बल? इन ऊपरसे दीखनेवाली बातों पर शरीर का जीवमान होना तय होता है ऐसा हम कह सकते हैं क्या? हाथ कट गया, पांव टूट गया, चेहरा विरूप हुआ तो भी शरीर चलता रहता है, जीवमान है ऐसा हम क्यों मानते हैं? ऐसा कौनसा मर्म है जो शरीर को चलाता है? तो वह है व्यक्ति का हृदय! Heart failure हुआ तो ही व्यक्ति की मृत्यु होती है। लेकिन वह जो हृदय है वह बाहर

से दीखता है क्या? बाहर दीखनेवाले अवयव तो बहुत सारे हैं लेकिन संपूर्ण शरीर को चलाता है वह हृदय किसी को दिखाई नहीं देता। मा. बाबासाहब आपटे कहते थे कि संघ की रचना में जिम्मेदार कार्यकर्ता (प्रचारक) हृदय के समान हैं जो संपूर्ण संगठन को चलाते हैं किन्तु बाहर से दृश्यमान नहीं होते हैं। मा. बाबासाहब की छलांग बहुत दूर तक थी। वे कहते थे, सारी दुनिया को चलाता रहा है वह तो किसी को दिखाई नहीं देता है। संगठन जिन कार्यकर्ताओं के आधारपर चल रहा है, मजबूत होता है, उनकी मानसिकता कैसी होनी चाहिए इसका बोध हमें मा. बाबासाहब के दिए इस उदाहरण से प्राप्त होता है। तो अपने ध्येयसमर्पितता का भी अहंकार मन में न हो यही हमारा प्रयास रहना चाहिए।

पू. डॉक्टरजी कहते थे, अपने ही समाज के लिए किए हुए त्याग को हम त्याग थोडे ही कहते हैं? तो त्याग तथा ध्येयवादी समर्पण का भाव आदि के अहंकार से स्वयं को बचाना ही चाहिए। यह संकेत इन श्रेष्ठ नेताओं से हमें प्राप्त होता है।

अपने ध्येयवाद का भी अहंकार मन में न रहे यह हमारा आग्रह है – ईशावास्योपनिषद् में कहा है –

*अन्धं तम: प्रविशन्ति, येऽसम्भूतिमुपासते*
*ततो भूय इव ते तमो यं उ सम्भूत्यांरता:।*

भावार्थ ऐसा कि जो लोग व्यक्त तत्त्वों की उपासना करते हैं वे तो अंधकार में डूबे हुए होते ही हैं। लेकिन जो लोग अविनाशी चैतन्य की उपासना में रममाण होकर उसी का अहंकार मन में रखते हैं वे तो उससे भी भयंकर गहरे अंधकार में डूबे हुए होते हैं। अपनी परंपरा के अनुसार नेतृत्व की अवधारणा में अहंकार का संपूर्ण विलय हो यह बुनियादी बात है। निरहंकारी मानसिकता का परमोत्कट आविष्कार इस नाते हमारे सामने स्वयं पू. गुरुजी का उदाहरण आता है। एक अवसर पर 'धर्मयुग' इस पत्रिका ने सभी बडे नेताओं से सन्देश मँगवाए थे। पू. गुरुजी से भी सन्देश माँगा था। और वे सब सन्देश धर्मयुग में छपे थे। पू. गुरुजी का सन्देश सबसे छोटा था – 'मैं नहीं, तू ही।' यदि अहं नष्ट हो जाता है, तो इतनी हद तक निरहंकारी वृत्ति बनी रहती है, जिसे योगी अरविंद ने आत्मविलोपी वृत्ति कहा है। संत रामदास ने कहा है –

समुदाय पाहिजे मोठा। परि तणावा असाव्या बळकटा।
मठ करोनिया ताठा। धरोचि नये

अर्थात बड़ा संगठन करने पर भी नेता को यह सजगता बरतनी आवश्यक है कि अपने कर्तृत्व का अहंकार न हो।

## ■ विनम्र नेतृत्व का आदर्श

हमारे इतिहास में विनम्र नेतृत्व का सबसे अच्छा उदाहरण भगवान श्रीकृष्ण का बताया जाता है। पांडवों को चक्रवर्ती बनाने में उनकी ही सहायता प्रमुख रूप से कारण थी। लेकिन जिस समय पांडवों के यहाँ राजसूय यज्ञ हुआ तब की घटना है। बहुत बड़ा समारोह था। उसमें तरह तरह के कार्य विभाग तथा जिम्मेदारियाँ थीं। उनका बंटवारा करते समय एकेक ने अपनी अपनी रुचि का काम सँभाला। श्रीकृष्ण से जब पूछा गया, तो उन्होंने कहा कि भोजन होने के पश्चात जूठी पत्तलें उठाने का काम मैं करूँगा। याने चक्रवर्तियों का नेतृत्व करने वाला, जूठी पत्तलें उठाने का हलका काम स्वयं माँग लेता है।

ज़ो सही दृष्टि से बड़ा नेता है उसे छोटे छोटे हलके काम करने में कोई आपत्ति नहीं रहती। लोकमान्य टिलक जी के जीवन की ऐसी ही एक छोटी घटना ध्यान में लेना उपयुक्त रहेगा। १९१६ में लखनऊ में काँग्रेस का अधिवेशन था। महाराष्ट्र और दक्षिण से प्रतिनिधि गए थे। अधिवेशन में लम्बी चर्चा चलने के कारण रात बड़ी देरी से सोए। लेकिन सुबह हुई और लोग प्रातर्विधी, हाथ मुँह धोने आदि के लिए निकले तो उन्होंने देखा कि तिलकजी पानी गरम करने के लिए दौडधूप कर रहे थे। चूल्हों पर बड़े बड़े बर्तन रखे हुए थे और टिलकजी चूल्हा जला रहे थे। लोगों ने पूछा कि यह क्या हो रहा है? तो टिलकजी ने कहा कि, ''भाई, लखनऊ के लोग शायद इस बात को समझ नहीं पाएँगे कि दक्षिण से आए प्रतिनिधी उत्तर की इस सर्दी को सह नहीं सकेंगे। नहा धोकर बैठक में जल्दी पहुँचना है। इसलिए मैं उनके लिए पानी गरम कर रहा हूँ।''

गांधीजी के जीवन की भी एक ऐसी ही घटना है। उनका एक अनुयायी अच्छा शास्त्री पंडित था, उसे कुष्ठरोग हो गया। गांधीजी ने उसको अपने पास आश्रम में रखा और गांधीजी हर तीसरे दिन स्वयं अपने हाथों से जैतून के तेल से उसकी मालिश करते थे। उस समय सत्ता के हस्तांतरण की चर्चा अंग्रेजों के साथ चल रही थी। दिल्ली में लॉर्ड माऊंटबॅटन के साथ चर्चा करने के लिए

गांधीजी आए थे। अब अनुयायी के मालिश की समयसारिणी के अनुसार उनका वापसी आरक्षण भी किया था। लेकिन इसमें शक था कि रेल के समय तक यह चर्चा पूरी होगी या नहीं। तो दिल्ली पहुँचते ही उन्होंने लॉर्ड माऊंटबॅटन को बताया, मुझे इस गाडी से वापस जाना है। इस समय तक चर्चा पूरी हुई तो ठीक, वरना इसे आगे बढ़ाना होगा। अब सत्ता हस्तांतरण जैसी महत्त्वपूर्ण बातचीत में भी म. गांधी स्वयं के लिए निर्धारित ऐसा मालिश का मामूली सा काम भूल न सके।

महंमद पैगंबर के जीवन में दीखता है कि मदिना में पहली बार बंड़ी मस्जिद बनाने का जब उपक्रम शुरू हुआ तो उस समय अपने साथियों के साथ सिरपर पत्थर उठाकर ले जाने का काम स्वयं महंमदसाहब करते थे।

इस संदर्भ में डॉक्टरजी के जीवन की बातें ध्यान में लेना उपयुक्त रहेगा। पू. डॉक्टरजी के संदर्भ में एक प्रसंग याद आता है। मा. अप्पाजी जोशी वर्धा में रहते थे। उनके किसी रिश्तेदार की तबीयत की जाँच नागपुर में करवानी थी। उसे ले आने का काम किसी कार्यकर्ता पर सौंपा गया था। किसी कारणवश वह कार्यकर्ता वर्धा नहीं जा सकता, यह पू. डॉक्टरजी को मालूम हुआ। तो रातोरात इधरउधर दौडधूप करके पू. डॉक्टरजी ने स्वयं वाहन की व्यवस्था की और वे उस मरीज व्यक्ति को ले आने के लिए वर्धा पहुँच गए।

जब नागपुर में पहली बार संघशाखा शुरू करनी थी तो छोटे बच्चों के साथ पू. डॉक्टरजी ने स्वयं मैदान साफ करने का काम किया था। नेतृत्व के जो गुण हमें अभिप्रेत हैं उनका परिचय पू. डॉक्टरजी के कार्यप्रणाली में मिलता है।

जीवन के अंत मे १९४० के संघ शिक्षावर्ग के समय वे बीमार थे। वर्ग में आने के लिए उनको डॉक्टर ने मना किया था। फिर समारोप के भाषण में बडे दुख से, नम्रता के साथ उन्होंने स्वयंसेवकों से कहा कि, 'मैं आपसे क्षमा चाहता हूँ कि मैं इस वर्ग में आप की कुछ सेवा न कर सका।

पू. गुरुजी के संदर्भ में तो मेरे जीवन का एक छोटा सा अनुभव ऐसा है कि जो बताने में मुझे शर्म महसूस होती है। जब मैं लॉ कॉलेज में पढ़ता था, तो मैं उनके यहाँ रहता था। आदतें तो बिगड़ गई थीं कॉलेज लाईफ में। सुबह कॉलेज होता था। नीचे प्रातर्विधी के लिए आना और फिर उधरसे ही चाय पीकर सीधे कॉलेज चले जाना। बाद में याद आता था कि अरे, अपना बिस्तर तो वैसे ही फैला रहा। लेकिन वापस आने पर बिस्तर अपने स्थान पर ठीक से रखा मिलता था। मैंने सोचा मेरे जैसा एक अन्य साथी श्री. नाना

वैद्य वहाँ सोता था, वही रोज मेरा इतना काम कर देता होगा। मैंने उससे कहा कि भाई माफ करना, तुम्हें रोज मेरा बिस्तर उठाना पडता है। तो उसने कहा, 'भाई, मैं तो तुम्हारा बिस्तर उठाता नहीं।' फिर मुझे डर लगा। एक दिन कॉलेज न जाते हुए मैं पीछे से छत पर चला गया। देखता रहा कि बिस्तर कौन उठाता है। तो उधर पू. गुरुजी आए और बिस्तर ठीक जगह पर रखकर नीचे चले गए और इस बात का उलहना तक नहीं दिया कि तुम्हारा यह बर्ताव ठीक नहीं है।

पं. दीनदयालजी के जीवन का एक प्रसंग भी याद आता है। मैं जब जनसंघ में काम करता था, उस समय एक कार्यकर्ता को चुनाव में उम्मीदवारी न मिलने के कारण वह बहुत ही गरम होकर मेरे पास आया और जोरजोर से कहने लगा – 'मैं पार्टी के लिए बर्बाद हो गया हूँ और पार्टी को तो कार्यकर्ता की कद्र ही नहीं।' मैंने उसको पं. दीनदयालजी से मिलने के लिए भेजा। वह बडे गुस्से में ही था। लेकिन पंडितजी से मिलने दिल्ली गया। पंडितजी ने पूछताछ की और बोले शाम को आराम से खाना वगैरह होने के बाद बातें करेंगे। उन्होंने मान लिया और यह कार्यकर्ता कार्यालय में ही ठहरा। और फिर दिन भर देखता रहा कि पार्टी के ऑल इन्डिया जनरल सेक्रेटरी (पंडितजी) दिनभर क्या कर रहे थे। तो कोई खोया हुआ कागज ढूँढने के लिए कचरे की टोकरी में से एक एक कागज देख रहे थे। सायक्लोस्टाईल मशीन हथौडे से दुरुस्त कर रहे थे। ऐसे मामूली से काम वे कर रहे थे। श्री जगदीश प्रसाद माथुर ने उस कार्यकर्ता को दोपहर का खाना होटल में से खाकर आने को कहा। लेकिन स्वयं पंडितजी ने तो खाना भी नहीं खाया था। दूध और ब्रेड मँगाया था। यह कार्यकर्ता ये सब बातें देख रहा था। उसे लगा कि इस जनरल सेक्रेटरी को बिलकुल प्रतिष्ठा का भाव नहीं है। फिर उसने किसी से पूछा कि पंडितजी कौन से चुनाव क्षेत्र से खड़े हैं? तो जवाब आया, 'अरे, भाई, पंडितजी कहाँ चुनाव लड़ते हैं?' तो उसने पूछा, 'फिर काम किसका कर रहे हैं?' तो बताया गया कि, वे तो तीन सौ लोगों के चुनावी काम में लगे हैं।'

अब शाम छः बजे काम पूरा होने के बाद पंडितजी इस कार्यकर्ता से बात करने के लिए हाथ पैर धोकर तैयार हो गए। दोनों के लिए खाना मँगवाया और बोले, 'अब आराम से अपनी बात बोलो। सवेरे छः बजे तक मुझे अब समय है।' अब ये कार्यकर्ता क्या बोलता? बोला, 'कुछ भी नहीं पंडितजी। मैं आप के दर्शन के लिए आया था।' और फिर ऐसा ही नागपुर चला आया।

अब नागपुर आने के बाद मुझे मिला। मैंने पूछा, भाई आप की शिकायत का फैसला क्या हुआ? वह 'अँ। अँ। कुछ नहीं, कुछ नहीं' करने लगा। मैंने उसे फिर डाँटा कि, 'भाई, तू बड़े जोर से उस दिन कार्यकर्ताओं के सामने पार्टी की बदनामी कर रहा था तो पंडितजी के सामने अपनी शिकायत क्यों नहीं की?' वह बोला, 'मेरी गलती हुई। मुझे इस तरह का बर्ताव करना नहीं चाहिए था। मैं तो शिकायत करने ही गया था। लेकिन दिनभर मैं पंडितजी के बारे में जो देख रहा था, उससे मुझे ऐसा लगा कि इस महापुरुष को मैं कैसे बताऊँ कि मैं बर्बाद हो गया।' और आगे बोला, 'मुझे एक शेर याद आ रहा है।

*शिकवा क्या करता इस महफिल में कुछ ऐसे भी थे*
*उम्रभर अपनी जख्मों पर जो नमक छिडकाएँ।*

संपूर्ण जीवन भर अपने स्वयं के जख्मों पर जो नमक छिड़का रहे हैं ऐसे लोग जब मैंने देखे तो मैं कैसे कहूँ कि मेरी उँगली को जरा सी चोट लगी है?

### बड़प्पन का बोझ दूसरों पर न आने देना

इस तरह स्वयं के बड़प्पन का बोझ दूसरों पर न आने देना यह भी नेतृत्व का सही लक्षण हम मानते हैं। क्योंकि नेता स्वयं भी अपने बड़प्पन का असर अपने मन पर नहीं होने देता। प्राचीन चीन के महान दार्शनिक लाओ त्से ने कहा है – 'जो लोगों से ऊपर रहना चाहता है, उसे अपनी विनम्र वाणी के द्वारा स्वयं को उनके नीचे रखना चाहिए। जो लोगों का अगुआ बनना चाहता है, उसे उनके पीछे पीछे चलना चाहिए। इस प्रकार यद्यपि उसका स्थान सर्वोपरि होगा, परन्तु लोगों को उसका बोझ महसूस नहीं होगा; यद्यपि उसका स्थान उनके आगे होगा, परन्तु इससे उन्हें आघात नहीं पहुँचेगा। इस लिए मानव मात्र को उसकी प्रशंसा में प्रसन्नता होगी और उससे कोई परेशान नहीं होगा। ऋषि जो कुछ करता है, उसकी मान्यता की अपेक्षा नहीं करता। वह योग्यता और गुणों का अर्जन करता है, लेकिन इसका श्रेय वह नहीं लेता। वह अपनी उपादेयता का ढिंढोरा नहीं पीटता। संत तुलसीदास ने कहा है –

*अपुन रहे हैं दास की नाई। सब हिं नचावत राम गुसाई॥*

अहंकाररहित मन रहा तो अधिक योग्यता रखने वाले व्यक्ति भी ध्येयवादी व्यक्ति की बात मान लेते हैं।

संत रामदास कहते हैं –

नीचत्व आणि मूर्खपण पहिलेचि घ्यावे

अर्थात, छोटापन और मूर्खता का पहले ही स्वीकार करे। इसी संदर्भ में प्रकृति ने भी हमारे सामने ऐसे विशाल, निरहंकारी नेतृत्व का उदाहरण प्रस्तुत किया है। सृष्टि में इस धरती पर जमीन कम है, पानी ज्यादा है और वह महासागर में भरा रहता है। किसी ने मजाक में कहा है कि इसे पृथ्वी कहना गलत है, पानी ही कहना उचित होगा। क्योंकि पानी ही ज्यादा है। लेकिन यह जो पानी जमा होता है वह अलग अलग स्तरों से निकलता है। किसी गाँव से, शहर से, उस के ऊपर किसी पहाड़ से, उसके भी ऊपर से किसी ऊँचे पर्वत से, सब से ऊँचे हिमालय से भी विभिन्न जलप्रवाह निकलते हैं। हरेक की सापेक्ष स्थिति क्या रहती है? छोटी बड़ी मात्रा में, कम ज्यादा ऊँचाई से, कम ज्यादा जोर से जो प्रवाह आते हैं, उनकी अलग अलग position रहती है। बडे ऊँचे पर्वत से आने वाले प्रवाह की स्थिति ऊँची रहेगी इसमें संदेह नहीं है। लेकिन अंत में क्या होता है? प्रकृति ने नियम बनाया है, कितनी भी ऊँचाई से प्रवाह क्यों न निकला हो, गंगा, यमुना जैसी महानदियों के भी प्रवाह हों, वे सारे आखिर महासागर में जाकर विलीन हो जाते हैं। और महासागर तो सब से नीचे होता है। सब से नीचा होने का मापदण्ड ही महासागर को माना गया है। यहाँ तक कि अगर किसी स्थान की ऊँचाई का हिसाब करना है तो वैज्ञानिक, सागरतल से वह स्थान इतना ऊँचा है, चार हजार फीट, दो हजार फीट ऐसा नाप लेते हैं। तो सब से नीचे महासागर की गोद में बड़ी बड़ी ऊँचाई से आने वाले सारे जलप्रवाह शरण लेते हैं। इसका कारण यही है कि वह उदार, सर्वसमावेशक, विशाल होकर भी सबसे नीचा स्थान रखता है। सही नेतृत्व तो वही है, जिसे अपना बड़प्पन होते हुए भी उसकी याद तक नहीं रहती और उसका बोझ भी दूसरों पर आता नहीं। (unconscious of one's own magnitude, greatness) इसीको लोकनेतृत्व कहते हैं।

लेकिन कभी कभी स्वयं के उदाहरण से नेता को अनुयायियों को सबक भी सिखाना पड़ता है। जीजस ख्राइस्ट के जीवन के अंतिम दिनों की घटना है। वे किसी के यहाँ अपने सब शिष्यों के साथ भोजन के लिए गए। उनके

जीवन का यह प्रसंग Last supper इस नाम से प्रसिद्ध है। वहाँ जाकर भोजन के लिए बैठे तो एक बात उनके ख्याल में आई कि अपने नेता के पास पहुँचने की जरा होड थी। इसके कारण जैसे आजकल के सार्वजनिक जीवन में होता है, वैसा ही दृश्य उपस्थित हुआ। याने elbowing out एक दूसरे को खदेड कर सामने घुसना। यह देखकर जीजस को बड़ा दुख हुआ। उन्होंने कहा कि 'भाई, जरा हम सब लोग खड़े हो जाए,' और जिसका मकान था उसे कहा कि, 'पानी की बाल्टी और टॉवेल ले आइए।' और फिर एकेक शिष्य को बुलाया। पानी से उसके पैर स्वयं अपने हाथों से धोए। टॉवेल से अपने हाथ से हर एकेक के पैर पोंछे, और फिर बाद में कहा कि 'यह सारा मैंने क्यों किया इसका आपको पता है क्या? मैंने इसलिए किया है कि आप सबक सीख सके कि जिस तरह का प्रेम मैं आप के साथ करता हूँ, जिस तरह का व्यवहार मैं आप के साथ करता हूँ, उसी तरह का प्रेम और व्यवहार आप आपस में रखें ताकि दुनिया पहचान सके कि आप मेरे हैं।'

तो आदर्शवादी नेतृत्व के यह सब नमूने कार्यकर्ता के लिए बहुत ही मार्गदर्शक हैं। इस तरह निरहंकारी ध्येयनिष्ठा से संपूर्ण आत्मलोप करने वाला कार्यकर्ता ही लोगों को पता न लगते हुए स्वाभाविक रूप से उनका नेतृत्व संपादन कर सकता है। स्वयं अपना बड़प्पन न दिखाते हुए या श्रेय न लेते हुए वह अन्यों को सम्मानित करता है।

सही बड़प्पन का एक छोटा सा सूत्र विष्णुसहस्रनाम इस स्तोत्र में आया है।

*अमानी मानदो मान्यो लोकस्वामी त्रिलोकधृत्।*

तीनों लोकों को धारण करने वाला याने भगवान, वे ही लोगों का नेतृत्व करते हैं याने लोकस्वामी हैं। लेकिन यह वे कैसे करते हैं? तो कहा, अमानी मानदो मान्यो। 'अमानी' याने जो स्वयं अपने लिए सन्मान की अपेक्षा नहीं करता। 'मानदो' याने जो दूसरों को मान देता है। फिर तीसरा शब्द आता है 'मान्यो', जिसके कारण वह सर्वमान्य है। याने लोकनेतृत्व उसीका सिद्ध होता है जो स्वयं के लिए सम्मान की अपेक्षा न रखते हुए दूसरों को सम्मानित करता है और इसलिए सर्वमान्य होता है।

कार्यकर्ता को यह ध्यान में लेना आवश्यक है कि व्यक्तिगत अहंकार और ध्येयनिष्ठा का आदर्श, दोनों एक साथ हृदय के सिंहासन पर नहीं बैठ सकते। जैसा जीजस ख्राईस्ट ने कहा है कि हृदय के सिंहासन पर भगवान और शैतान

दोनों एक साथ बैठ नहीं सकते। 'अहम्' जितना बड़ा होगा, आदर्शवाद उतनाही छोटा होगा। मानो एक ही वृत्त (circle) है जिसमें दो रंग निश्चित हैं, हरा और लाल। वृत्त यदि स्थायी (constant) रहा तो हरे रंग का दायरा बढ़ने पर लाल रंग का दायरा छोटा होगा। लाल का दायरा बढ़ेगा तो हरे का छोटा होगा। वैसे ही हृदय के वृत्त की बात है। उसमे अहंभाव और ध्येयनिष्ठ आदर्शवाद इन दोनों की स्थिति भी ऐसी ही मात्रा में रहती है।

जहाँ अहंकार होगा, वहाँ ध्येयवाद नहीं होगा। जैसे कि जहाँ अहंकार होता है वहाँ ईश्वर नहीं होता है।

*जब मैं था तब हरी नाहीं। अब हरि है मैं नाही।*
*प्रेमगली अति साँकरी। जामे दो न समाही॥*

जिसका आदर्शवाद का दायरा संपूर्ण वृत्त बन गया है, वास्तव में वही व्यक्ति सही लोकनेतृत्व कर सकता है।

## ■ निरिच्छ नेतृत्व

ऐसे कार्यकर्ता अपने अपने कार्य में मग्न रहने के कारण उनको न किसी भौतिक सुविधाओं की लालच अपने मार्ग से परावृत्त कर सकती है, न तो ऐसी सुखसुविधाएँ देने वाले सत्ताधारी की कृपा की आकांक्षा उनके मन में रहती है। हमारे इतिहास में से ऐसे निरिच्छ महानुभावों के उद्बोधक उदाहरण हमारे सामने आते हैं।

अपने देश में एक ऐसे कुंभनदास नाम के संत थे, जिनको बादशहा अकबर ने उनका सम्मान करने के लिए राजधानी सीकरी में बुलाया था। उसपर उस संत ने कहा कि मैं नहीं आता –

*संतन को कहाँ सीकरी सो काम*
*आवत जात पन्हैया टूटे, बिसर जात हरिनाम।*

तुम्हारे दरबार में हमारा क्या काम? हम क्यों आएँगे? आते-जाते मेरी चप्पल टूटेगी और भगवान का नाम भी मैं भूल जाऊँगा। तो वहाँ आने से कौन सा लाभ होने वाला है?

महाराष्ट्र में संत तुकाराम का उदाहरण भी ऐसा ही है। उन्हें शिवाजी महाराज ने बड़ा आदर करते हुए बुलावा भेजा। उनको लाने के लिए पालकी भी भेजी, तो संत तुकाराम कहते हैं –

तुम्हांपासी येवोनिया आम्हां काय काज।
व्यर्थ शीण आहे चालण्याचा।

अर्थात तुम्हारे पास आकर हमें क्या लाभ है? फिजूल चलने के कष्ट ही तो होंगे!

पश्चिमी संस्कृति में भी ऐसे महानुभाव हुए हैं जिनके मन में ऐसी निरिच्छता थी। ग्रीक इतिहास में थोर दार्शनिक डायजेनिस का उदाहरण आता है। वे हमेशा टब में बैठ कर सूर्यस्नान करते थे। बादशाह सिकंदर ने उनका नाम सुना तो उसने यह सोचा कि उसके राज्य में दुनिया का सर्वश्रेष्ठ दार्शनिक है, तो यह स्वयं का ही बड़प्पन है। इसलिए उसको अपने दरबार में ले आना चाहिए। राजा के दूत उनको लाने गए तो उन्होंने साफ बताया कि दरबार आने से मेरे सूर्यस्नान का क्रम टूट जाएगा। सिकंदर को यह सुनकर गुस्सा तो आया, फिर भी उसने सोचा कि ऐसे दार्शनिक तो पागल होते हैं, तो चलो हम ही उनके पास जाएँगे। डायजेनिस को बताया गया कि बादशहा आ रहे हैं। तो वह बोला, 'आने दो! मैं थोड़ा ही उनको रोक रहा हूँ?' वे अपने टब में धूप में बैठे रहे। आखिर सिकंदर उनके पास पहुँचा। सुबह का सूरज ऊपर आया था। सूरज की किरणें वहाँ आ रही थीं और डायजेनिस आराम से बैठे थे। बादशहा की तरफ उन्होंने देखा तक नहीं। बादशहा ने कहा, ''मैं अलेक्झांडर आ गया हूँ।'' फिर भी डायजेनिस ने केवल 'हाँ' कहा। फिर बादशहा आगे बोलने लगा, ''मुझे इसका बड़ा गर्व है कि आप के जैसे बड़े दार्शनिक मेरे प्रजाजन हैं।'' बादशहा बोलता रहा और डायजेनिस चुप ही रहे। आखिर सिकंदर ने कहा, ''मैं आप से बहुत प्रसन्न हूँ और इस दुनिया में ऐसी कोई चीज नहीं, जो मैं आप को नहीं दे सकता। आप कुछ भी माँग लीजिए। मैं आप को दे दूँगा।'' इतना बोलने पर अब डायजेनिस ने सिकंदर की तरफ देखकर कहा कि, 'मैं जो माँगूँगा, आप देंगे?' जवाब आया, 'बिल्कुल।' डायजेनिस ने कहा, 'शायद आप के ख्याल में नहीं है कि आप की छाया मेरे शरीर पर आ रही है, इस कारण मेरे सूर्यस्नान में बाधा आ रही है। आप एक ही बात कीजिए कि जरा एक तरफ हट जाइए, ताकि सूर्य की किरणें सीधे मेरे शरीर पर आ जाएँ।' यह कैसी निस्पृहता की सीमा है।

तो अपने कार्य में मग्न कार्यकर्ता के मन में भी किसी सत्ताधारी की कृपा से सुखसुविधा प्राप्त करने का लालच, मोह निर्माण न हो ऐसी मानसिकता होनी चाहिए।

## आदर्शवादी नेतृत्व का प्रभाव

ऐसा जो आदर्शवादी नेतृत्व है उसका प्रभाव साथ वाले कार्यकर्ताओं पर और कार्यक्षेत्र पर भी होता है। संघकार्य में जो संस्कार होते हैं, वे केवल बौद्धिक सुनने से, बड़े बड़े सिद्धान्तों की जानकारी से नहीं तो आदर्शवादी कार्यकर्ताओं के व्यक्तिगत संपर्क से होते हैं। ऐसा नहीं कि सैद्धान्तिक जानकारी का कोई महत्त्व नहीं है। खास करके आज के जमाने में तो कार्यकर्ताओं को सामाजिक गतिविधियों का सूक्ष्म भान, अन्यान्य समाज-वैज्ञानिक प्रणालियों की कुछ मात्रा मे जानकारी आवश्यक है। इस सभी जानकारी से न केवल अपने कार्य की अनिवार्यता तथा तौलनिक महत्त्ता ध्यान में आती है अपितु मन में अपने ध्येय संकल्प के प्रति दृढ़ बौद्धिक धारणा भी निर्माण होती है। अपने कार्य के बारे में एक स्थिर परिप्रेक्ष्य मन में सिद्ध होता है। लेकिन प्रत्यक्ष कार्य करने के लिए तो प्रवृत्ति बनी रहना आवश्यक है। फिर एक बार दुर्योधन का वचन हम ध्यान में ले सकते हैं। धर्म क्या है, अधर्म क्या है यह सब जानते हुए भी धर्म के प्रति प्रवृत्ति और अधर्म से निवृत्ति न होने के कारण उसका व्यवहार दुराचारी ही रहा। तो दृढ बौद्धिक धारणा होते हुए भी कार्य के लिए प्रवृत्ति बनना आवश्यक है। और वह तो व्यक्तिगत संपर्क के माध्यम से प्राप्त हुए संस्कारों से ही निर्माण होती है। एक दृष्टि से हम ऐसा भी कह सकते हैं कि सिद्धान्त कार्यकर्ता को दिशा तो जरूर बताता है लेकिन उसको गति देने का कार्य, प्रवृत्ति बनाने वाले संस्कार ही करते हैं। जैसे एक दीप दूसरे दीप को जलाता है उसी प्रकार ध्येयनिष्ठ कार्यकर्ता अपनी आदर्शवादी गुणवत्ता को दूसरों में संक्रमित करता है। तो ऐसा आदर्शवादी नेतृत्व मोटे तौर पर मौखिक मार्गदर्शन (sermonising) न करते हुए संपर्क में आने वाले कार्यकर्ता को केवल अपने व्यवहारसूत्रों से ही मूल्यनिष्ठ आचरण की प्रेरणा देता है। श्री अरविंद कहते हैं –

Inspiration is real work. Let a truly inspiring word be uttered and it will breathe life into dry bones. Let the inspiring life be lived and it will produce workers by thousands. अर्थात संप्रेरणा देना यह वास्तव में ऐसी प्रक्रिया है कि उसके एक ही शब्द से सूखी हड्डियों में भी जान भर आती है। ऐसा प्रेरक जीवन ही, हजारो की संख्या में कार्यकर्ताओं का निर्माण करता है।

किसी भी सत्कार्य में ऐसे आदर्शवादी व्यक्ति के आचरण से जो वायुमंडल बनता है उसके प्रभाव से ही कार्यकर्ता में समर्पण का भाव, मूल्यनिष्ठा आदि

निर्माण होते हैं। १९१९ में न्यूयॉर्क से 'यंग पंजाब' के नाम लिख हुए लाला लजपतराय के एक अनावृत पत्र में इस बात पर उन्होंने जोर दिया है। लालाजी ने लिखा है – 'जिनकी नैतिकता उच्च है, जो अपनी जिम्मेदारी जानते हैं, जो स्वार्थत्याग के लिए तैयार हैं और अपने तत्त्व तथा उद्दिष्टों के लिए कष्ट उठाने के लिए जो तैयार हैं, ऐसे ही लोग अच्छी संस्थाएँ खड़ी कर सकते हैं।'

कई पश्चिमी विचारकों ने भी यह सूत्र लोगों के सामने रखा है। मेरा एक अवलोकन बताता हूँ। एक बार रेल्वे के प्रवास में सुबह के समय ऊपर की बर्थ का प्रवासी नीचे आकर मेरी बर्थ पर बैठा। उसके हाथ में एक किताब थी। वह पढ़ने लगा। थोडी देर बाद वह टॉयलेट जाने के लिए उठा। जाते समय उसने वह किताब जहाँ तक पढी थी उन्हीं पन्नों पर औंधी कर के बर्थ पर रख दी। उसके जाने के बाद उत्सुकतावश मैंने वह उठाकर देखी तो उन पन्नों पर अल्बर्ट श्वाईट्झर के विचार प्रस्तुत किए गए थे। मुझे आश्चर्य हुआ कि ये विचार पू. डॉक्टरजी के विचारों के समान ही प्रतीत होते थे। संस्कार यह शब्द अंग्रेजी में नहीं है किन्तु व्यक्ति को संस्कार कैसे प्रदान करना यह विषयसूत्र अपने ढंग से उसमें आया था। मुझे साश्चर्य आनंद हुआ। किन्तु पढ़ते पढ़ते एक वाक्य ऐसा आया जिसके कारण आश्चर्य हुआ और गुस्सा भी आया। अच्छी नरम खिचडी खाते खाते बीच में कंकड आ जाए ऐसा लगा। वह वाक्य था कि व्यक्ति के सामने स्वयं अपना उदाहरण आदर्श के नाते प्रस्तुत करना उपयुक्त है, किन्तु Example is not the main thing in moulding men's minds. मनुष्य के मन को बनानेवाली, उदाहरण यह प्रमुख बात नहीं है। मुझे गुस्सा आया कि अब तक यह भला आदमी ठीक ढंग से बात कर रहा था और अब अचानक यह गलत बात कैसी आ गई कि Example is not the main thing etc. etc. मैंने गुस्से से वह किताब रख दी। किताब के मालिक टॉयलेट से वापस आने में विलंब हो रहा था। तो बीच में विचार आया कि श्वाईट्झर का अगला वाक्य क्या है यह एक बार देख तो ले। इसलिए फिर से किताब उठाई। और आगे पढ़ना शुरू किया। और फिर से आश्चर्य हुआ। अगला वाक्य था – It is the only thing. वही केवल बात है। तो पूरा वाक्य हो गया Example is not the main thing. It is the only thing in moulding men's minds. मनुष्य के चारित्र्य बनाने में 'उदाहरण' यह महत्त्व का नहीं तो केवल एक ही साधन है। मतलब है कि main thing बोलने से आभास होता है कि moulding men's minds कई और बातों पर भी निर्भर है, उन्हीं

में से प्रमुख बात है खुद का आदर्श प्रस्तुत करना। किन्तु आगे चलकर जो लिखा था उससे यह बताया था कि ऐसा नहीं तो Example is the only thing यानी मनुष्यों के मन पर संस्कार अंकित करने के लिए खुद का उदाहरण यही एकमेव महत्त्वपूर्ण बात होती है। उसकी तुलना में दूसरी कोई भी बात महत्त्वपूर्ण नहीं है।

व्यक्तिगत संपर्क से ही कार्यकर्ता का विकास, उसकी गुणवत्ता बढ़ाना, और फिर उसको उत्साह, विचार, ज्ञान और तत्त्वज्ञान का एक दर्शन दिलाकर खड़ा करना, उसमें ध्येयसंकल्प के प्रति अडिग श्रद्धा conviction निर्माण करना, आगे चलकर उसमें भी नेतृत्व की गुणवत्ता तथा धारणा निर्माण हो आदि का प्रयास, नेतृत्व करने वाला कार्यकर्ता कर सकता है। समय समय पर कार्यकर्ताओं की हिम्मत बढ़ाने का काम भी उसको करना पड़ता है। अपने इतिहास में सिंहगड विजय की घटना ऐसे नेतृत्व का नमूना प्रस्तुत करती है। रस्सियों के सहारे सैनिक किले पर पहुँच गए थे। रात्रि के घमासान युद्ध में तानाजी मालुसरे की मृत्यु हुई। नेता गिरने पर सैनिक डर के मारे रस्सियों की ओर भागने लगे। तब शेलारमामा ने ललकार कर सैनिकों को बताया, 'सूर्याजी मालुसरे ने रस्सियाँ पहले ही काँट दी हैं। शत्रुसेना पर विजय हासिल करने के अलावा अब यहाँ से जी बचाने का दूसरा कोई रास्ता नहीं है। जीतना है या मरना है।' अब नेता गिरने पर जिनके मन में कमजोरी आई थी, वे सब सैनिक वापस आए और अपनी बहादुरी का परिचय देते हुए उन्होंने किला जीत लिया।

नेतृत्व के सिद्धान्तों से भी बढ़कर नेता का व्यक्तिगत संपर्क मधुर, घनिष्ठ तथा व्यापक रहा तो लोग उनके ध्येयसंकल्प से जुट जाते हैं। एक दृष्टि से ऐसा आदर्शवादी नेता nucleus, प्रेरणा केंद्र, शक्ति केंद्र होता है। जैसे स्तब्ध कुंठित जलाशय में पत्थर पड़ा तो हलचल पैदा होती है, लहर का छोटा मंडल निर्माण होता है, और फैलता है। चिनी दार्शनिक लाओ त्से के भाष्यकार जॉन हीडर इस प्रक्रिया को The Ripple Effect यह संज्ञा देते हैं। उन्होंने कहा है – Remember that your influence begins with you and ripples outward. So, be sure that your influence is both potent and wholesome. वह कहता है – 'ध्यान में रखो, तुम्हारा प्रभाव स्वयं से प्रारंभ होते हुए लहरों के रूप में फैलता जाता है। तो सावधानी रखो कि तुम्हारा प्रभाव सचेत और जोशीला हो।

लेकिन यह लहर किनारे तक जाते जाते क्रमशः क्षीण होती जाती है। केंद्र जितना बलशाली, जोशीला रहेगा, लहर उसी के तुलना में सचेत, दमदार रहेगी और किनारे पर उतनी मात्रा में असर होगा। केंद्र ही दुर्बल रहेगा तो लहर भी अधिक मात्रा में क्षीण होती जाएगी और किनारे पर पहुँचने तक शायद उसका विलय भी होगा। इसी तरह नेतृत्व का प्रेरणा केंद्र और उससे कार्यकर्ताओं तक पहुँचने वाला संस्कार उनमें संबंध रहता है। इसलिए नेतृत्व करने वाले कार्यकर्ता का संस्कार प्रबल तथा हितकर होना आवश्यक है।

## ■ नेतृत्व करनेवाले कार्यकर्ता का सभी के साथ व्यवहार कैसा हो ?

हमारे कार्यकर्ता का, खास करके नेतृत्व करने वाले कार्यकर्ता का स्वयं का व्यक्तिमत्त्व कैसा होना अपेक्षित है, कौन सी गुणवत्ता का विकास उसमें होना चाहिए इसका जिक्र हमने किया। जैसे कि पहले बताया है, ऐसे ही कार्यकर्ता का प्रभाव अन्य स्वयंसेवकों के मन पर उनके संपर्क के द्वारा होता है और उनमें वही गुणवत्ता संक्रमित होती है। इसलिए खास करके नेतृत्व करने वाले कार्यकर्ता का अन्य स्वयंसेवकों से जो व्यवहार रहता है वह बहुत ही महत्त्वपूर्ण होता है। संघ की कार्यपद्धति में ऐसे कई व्यवहारसूत्र विकसित किए गए हैं।

जैसे कि 'अपनी कार्यपद्धति' में बताया है, जो व्यक्तिगत संस्कार होते हैं वे आत्मीयतापूर्ण संबंध संपर्क इन्हीं के द्वारा होते हैं। केवल नेतागिरी करके, दूरी से संबंध रखने पर नहीं होते तथा केवल उपदेशबाजी से भी नहीं होते हैं। इसलिए नेतृत्व करने वाले कार्यकर्ता में पूरे समाज के प्रति आत्यंतिक प्रेम आत्मीयता होना जरूरी है। मुझे अपना खुद का ही उदाहरण याद आता है।

मैं तब मजदूर क्षेत्र में इंटक में कार्य करता था। जब इंटक के जनरल कौन्सिल पर चुनकर गया, तब मुझे बड़ा आनंद हुआ। जब इस के बाद टाटानगर से नागपुर आया तब पू. गुरुजी को अपने इस पराक्रम के बारे में बता दिया। 'भारी विरोध के बावजूद भी मैं चुनकर आया।' युवावस्था थी। आत्मगौरव की भावना थी। तो पू. गुरुजी ने कहा, 'अच्छा हुआ।' बाद में वे इस जनरल कौन्सिल के बारे में एक एक बात पूछते गए। मैंने सब जानकारी दे दी। आखिर में एक प्रश्न उन्होंने पूछा कि, 'आप को जनरल कौन्सिल पर कितने और कौन से लोगों ने चुना?' तो मैंने बताया कि 'non-metal sector के मतदाता क्षेत्र के मजदूरों ने चुना।' तो उन्होंने पूछा, 'उस क्षेत्र में कितने मजदूर हैं?' '३५ हजार मजदूर हैं।' फिर उन्होंने कहा कि, 'मेरे मन में एक प्रश्न है उसका सही

जवाब दीजिए। इन ३५ हजार मजदूरों के प्रति क्या आप के मन में वही आत्मीयता का भाव है जो आप के प्रति आप की माँ का है?' मैंने कबूल किया कि 'सच कहना है तो वैसा कुछ भाव नहीं है।' इसपर उन्होंने कहा, 'बराबर ही है। आप इंटक की जनरल कौन्सिल के सदस्य तो हो चुके हैं, लेकिन भगवान की जनरल कौन्सिल के सदस्य नहीं बने हैं।' अब उन्होंने थोड़े शब्दों में जो संकेत किया उससे मुझे मालूम हुआ कि नेतृत्व करनेवाले कार्यकर्ता के पास मातृहृदय होना आवश्यक है।

इस संदर्भ में पू. डॉक्टरजी के जीवन के तो कई प्रसंग हमारे लिए मार्गदर्शक हो सकते हैं। उदाहरण के लिए एक ही प्रसंग बता रहा हूँ जिसमें उनका हृदय उन्हीं के शब्दों में प्रकट हुआ था। एक स्वयंसेवक की तबीयत अच्छी न होने के कारण वह शाखा पर नहीं आता था। पू. डॉक्टरजी को यह वार्ता मिलने पर वे दो चार स्वयंसेवकों के साथ सबेरे ही, प्रभातशाखा से उनके घर निकले। घर तो सुदूर अंतर पर था। उस स्वयंसेवक के नजदीक ही पू. डॉक्टरजी को पहचानने वाले एक सद्गृहस्थ रहते थे। उन्होंने डॉक्टरजी को पैदल आते हुए देखा और पूछा, 'डॉक्टरजी, आप इतने दूर पैदल किसके यहाँ आए थे? तो डॉक्टरजी ने कारण बताया। फिर उस सज्जन ने पूछा, 'इतना लंबा अंतर और आप बिना किसी वाहन के केवल एक बीमार स्वयंसेवक से मिलने आए?' तो डॉक्टरजी बोले – 'अंतर तो हृदय में होता है।' मतलब हमारे मन में समाज के हर एक घटक के लिए जब प्रेम, आत्मीयता रहती है तो सब प्रकार का अंतर मिट जाता है। ऐसे आत्मीयतापूर्ण संबंधों के कारण ही नेता का व्यक्तिमत्त्व तथा व्यवहार कार्यकर्ता के लिए एक वस्तुपाठ role model जैसे बन जाता है।

## ■ समाज से घुलमिल कर रहना

अब कार्यकर्ता का ऐसा विकास करने वाला संबंध तभी निर्माण होता है जब नेतृत्व करने वाला समाज से घुलमिलकर रहता है। व्यक्ति इस दृष्टि से आदर्श होकर भी कार्यकर्ता लोगों से दूरी का व्यवहार करेगा तो वह नेतृत्व नहीं कर सकता है। भगवद्गीता ने कहा है –

*यस्मान्नो द्विजते लोको लोकान्नो द्विजतेच यः।* भ.गी. १२.१५

ऐसा नेता होना चाहिए कि जिससे कोई ऊबता नहीं और जो स्वयं दूसरों के सहवास से ऊबता नहीं। कुछ कार्यकर्ता व्यक्ति इस नाते अच्छे होते हैं लेकिन

अकेले रहना अच्छा समझते हैं। कोई उनके पास गया तो उनको लगता है कि कोई बला आ गई। ऐसे व्यक्ति संगठन नहीं बांध सकते। भले ही वे कितने भी गुणवान, चारित्र्यसंपन्न ही क्यों न हो। इसलिए लोगों में उठने-बैठने, काम करने का स्वभाव; हँसी-मजाक, गपशप की प्रवृत्ति, अपने आजूबाजू में प्रसन्नता का, मधुरता का वातावरण निर्माण करना, ये सभी बातें नेतृत्व करने वाले कार्यकर्ता के लिए अत्यावश्यक है। एक यशस्वी क्रांतिनेता ने कहा है कि जनजागरण के मामले में यह सर्वप्रथम महत्त्व की बात नहीं है कि आप जनता को क्या बताना चाहते हैं। महत्त्व की बात यह है कि जनता को क्या जानने की इच्छा है, जिज्ञासा है। आप के सिद्धान्त कितने भी श्रेष्ठ हो, आप की प्रतिपादन शैली कितनी भी चित्ताकर्षक हो, जब तक सुनने की मानसिकता जनता में जागृत नहीं है, तब तक आप का कहना तो उनके बधिर कानों पर ही पड़ेगा। इसके लिए जनता की मानसिकता की प्रत्यक्ष रूप में, अखबारों से नहीं, प्रत्यक्ष संपर्क से जानकारी लेना आवश्यक है। लोगों से दूर, ऊँचे स्थान पर रहते हुए Ivory Tower में बैठते हुए, वास्तविकता की जानकारी लिए बिना हम बातें करने लगे, नेता या उपदेशक इसी नाते जनता में जाए, तो हमारी कोई लगन से नहीं सुनेगा। पिछले विभाग में, 'अपनी कार्यपद्धति' में यह बात आई है कि जो पान के ठेले पर जाता नहीं वह कार्यकर्ता ही नहीं हो सकता, उसका मतलब यही है। समाज में घुलमिल कर रहनेसे ही समाजमानस की नाडी हाथ में आती है और तभी हम अपना विचार समाज में बोने में सफल हो सकते हैं।

इसके साथ ही जो कुछ कार्यक्रम करना होता है वह सभी को साथ में लेकर करने की प्रवृत्ति भी होनी चाहिए। कुछ कार्यकर्ता ऐसे होते हैं कि ध्येयसमर्पित होते हैं, लगन से काम करते हैं, निरहंकारी भी होते हैं, फिर भी अकेले ही हर काम करने का प्रयास करते हैं। कुछ कार्यभार दूसरे के ऊपर सौंप कर उनसे काम करवा लेने की आदत नहीं होती। अपने कार्य से पूर्ण प्रतिबद्धता होने के कारण ही शायद दूसरों से यह काम होगा या नहीं यह भरोसा उनके मन में नहीं रहता। इसके कारण हर काम स्वयं निपटाने का प्रयास करते हैं। कार्य अच्छी तरह से हो यह धारणा तो ठीक है। इनके कर्तृत्व का परिचय भी इससे मिलता है। लेकिन इसके दो परिणाम होते हैं। एक, ऐसे कार्यकर्ता संस्थान बन जाते हैं। संगठन One Man Institution बन जाता है। और अन्य कार्यकर्ता भी विकसित हो ऐसा प्रयास होने में बाधा निर्माण होती है। 'एकला चलो' ऐसी वृत्ति से संगठन नहीं बनता।

चिनी दार्शनिक लाओ त्से ने कहा है The wise leader settles for good work and let others have the floor. अर्थात जो सुजान नेता होता है वह खुद काम में मग्न तो रहता ही है लेकिन दूसरों को ज्यादा मात्रा में अवसर देता है।

The leader does not take all the credit for what happens and has no need for self fame. मतलब स्वयं को सभी बातों का श्रेय लेने में नेता को रुचि नहीं रहती क्योंकि वह प्रतिष्ठा के पीछे नहीं पड़ता है। दूसरों को बड़ा करने में, अनुयायियों का बड़प्पन देखने में सही नेता को अधिक मात्रा में आनंद मिलता है।

## ■ समाज के साथ चलना

और भी एक बात है। लोगों के साथ घुलमिल कर रहना, फिर भी उनको कार्य की प्रेरणा देना नेतृत्व का परिचायक है। समर्थ रामदासजी ने कहा है कि छोटे बच्चे को अगर ऊँगली पकडकर चलाना है तो हमें भी उसके साथ धीरे धीरे ही चलना पड़ता है। पू. डॉक्टरजी कहते थे कि प्रत्यक्ष में समाज से केवल दो कदम ही आगे रहो, भले ही मन से आप पचास कदम आगे क्यों न हो।

महाराष्ट्र के विगत सदी के इतिहास में इस बात का प्रमाण देने वाला उदाहरण आता है। तत्त्वनिष्ठ समाजसुधारक गोपाळ गणेश आगरकर हमारे समाज के परिवर्तन के संदर्भ में जो बुनियादी मुद्दे उठा रहे थे वे सब मौलिक तथा आवश्यक भी थे। लेकिन समाज पिछड़ा था और आगरकर मानो समाज से पचास वर्ष आगे थे। अत: उनकी बातें समाज को जँचती नहीं थीं। समाजपरिवर्तन के संबंध में लोकमान्य तिलक और आगरकर इनके विचारों में मूलभूत फर्क तो नहीं था। फर्क था वह केवल, यह पिछड़ा समाज परिवर्तन के आधुनिक आयाम कितनी मात्रा में स्वीकार कर सकेगा, इसके बारे में। लोकमान्य समाज के साथ रहकर सुधार लाना चाहते थे। इसलिए वे संगठन बांध सके। समाज को साथ में लेकर आगे बढ़ सके। आगरकर समाज से पचास बरस आगे चल रहे थे तो संगठन नहीं बांध सके, यद्यपि उनके विचार उतने ही महत्त्वपूर्ण थे।

यदि नेता पहले ही पचास कदम आगे रहा तो समाज की अनुकरण की ऊर्मि क्षीण हो जाती है। समाज कहेगा कि वह बहुत आगे है। वह श्रेष्ठ है अत: हम उसकी पूजा तो करेंगे, परन्तु उसके अनुसार चल नहीं सकेंगे। 'न देवचरितं चरेत्।' भगवान राम, कृष्ण, राणा प्रताप, शिवाजी महाराज महान थे। लोग उनकी

पूजा करते हैं लेकिन जब अनुकरण की बात आती है तो कहते हैं वे तो महान थे। हम तो छोटे आदमी हैं। हम कैसे उनका अनुकरण कर सकते हैं? इसलिए नेतृत्व करने वाले नेता को भी बाकी के लोगों से एकाध कदम ही आगे बढ़ना चाहिए, तभी वह बाकी लोगों को भी साथ लेकर चल सकेगा। परंतु चार लोगों को साथ लेकर तभी जा सकता है, जब दृष्टिकोण भी सही होता है। संत ज्ञानेश्वर ने ज्ञानी भक्तों का वर्णन करते समय लिखा है –

*मार्गाधारे वर्तावि। विश्व हें मोहरें लावावे*
*अलौकिक नोहावे। लोकांप्रति ॥* (ज्ञानेश्वरी ३.१७१)

अर्थात् जो परिपाटी चलती आई है उसी के अनुसार चलना और विश्व को दिशा देना, लेकिन यह करते समय, लोगों में, हम कोई अलौकिक हैं, यह भाव उत्पन्न न होने देना।

## ■ सभी का योग्य ख्याल

इसके साथ ही, साथ में रहने वाले कार्यकर्ताओं की तरफ कार्यकर्ता का ठीक ढंग से ध्यान रहना आवश्यक होता है ताकि उनकी योग्य कद्र हो सकेगी। सामान्य व्यक्ति का ध्यान सर्वप्रथम इस बात पर रहता है कि सामने वाले व्यक्ति के मन में अपने बारे में मान्यता का भाव कहाँ तक है। यह आवश्यक है कि संबंधित व्यक्ति आश्वस्त रहे कि आप उसे मान्यता दे रहे हैं। विशेष रूप से जब एक ही समय अनेक लोगों से संपर्क हो रहा हो तब यह सतर्कता बरतनी पड़ती है। इस संदर्भ में कालिदास ने भगवान शंकर का वर्णन किया है वह बहुत ही उद्बोधक है। शंकरजी बारात लेकर आए हैं। उनके स्वागत के लिए सभी देवगण उपस्थित हैं। उस समय का शंकरजी का व्यवहार कालिदास इस तरह बताते हैं –

*कंपेन मूर्ध्नः शतपत्रयोनिम्।*
*वाचा हरिं वृत्रहणं स्मितेन।*
*आलोकमात्रेण सुरानशेषान्।*
*संभावयामास यथा प्रधानम्॥* (कुमारसम्भवम् सर्ग ७.४६)

शंकरजी ने ब्रह्माजी की तरफ सर हिलाया, उसी समय विष्णुजी से कुछ बोले और साथ ही इंद्र की ओर उन्होंने स्मितहास्य किया। उसी समय किसी

को भी न छोड़ते हुए बाकी देवताओं की ओर दृष्टिक्षेप करके समानता से सभी की संभावना की।

सभी की कद्र करते हुए सतर्कता से व्यवहार करने का यह आदर्श नमूना हमारे सामने आता है।

जैसे कि पहले बताया है कि, 'अमानी मानदो, मान्यो लोकस्वामी त्रिलोकधृत्।' यही नेतृत्व का सही परिचय है। उसी क्रम में सभी की योग्य कद्र रखते हुए, अन्य सहकारियों को योग्य रीति से सम्मानित करते हुए नेतृत्व करने वाला कार्यकर्ता अन्यों को बढ़ावा देता है। लेकिन ऐसा बढ़ावा देते समय कुछ सावधानी भी बरतनी पड़ती है। जहाँ कभी कभी बढ़ावा देने से दूसरे व्यक्ति सक्रिय बनते हैं वहीं दूसरी ओर उनमें से कुछ व्यक्तियों का अहंकार तथा अधिकाधिक सम्मान पाने की अखंड इच्छा, भी बढ़ सकती है। तो एक तरफ दूसरों को सक्रिय बनाना और साथ ही साथ उनको अनुशासन में रखना यह नेतृत्व की कसौटी है।

इसके साथ साथ यह भी ध्यान में लेना आवश्यक है कि कार्यकर्ताओं के मन में जो बातें होती हैं वे सावधान चित्त से और धीरज से हम सुनते हैं यह भी विश्वास उनके मन में पैदा हो यह हमारा प्रयास रहना चाहिए। 'मेरे मन की व्यथा कोई सुननेवाला नहीं है, मेरे मन की आपत्ति कोई समझनेवाला नहीं है।' ऐसा भाव यदि कार्यकर्ता में निर्माण होगा तो उसके मन में कार्य के बारे में कुंठा पैदा होती है और वह कार्य की धारा से आहिस्ता आहिस्ता दूर हो जाता है। तो कार्यकर्ता की बात तो सुनना चाहिए ही। लेकिन सुनते समय हम केवल सहानुकंपा से (sympathy) सुन रहे हैं ऐसा उसे नहीं लगना चाहिए। तो सुननेवाला और बतानेवाला इनकी हृदय-वीणाओं से एक ही झंकार गूँज रही है, अपने मन मे उनके प्रति empathy (सम संवेदना) है इतना ही उसे महसूस हो। यदि कार्यकर्ता की बात हम केवल सहानुकंपा से सुनेंगे तो उसके मन में स्वयं के प्रति करुणा का भाव निर्माण होता है जिसके कारण उसकी आत्मपरीक्षण की और आत्मचिकित्सा की मानसिकता क्षीण हो जाती है। तो कार्यकर्ता की बात सुनते समय antipathy प्रतिकूलता भी नहीं होनी चाहिए, ज्यादा सहानुभूति भी नहीं चाहिए, तो empathy होनी चाहिए।

अपनी वाणी पर भी नियंत्रण होना आवश्यक है और अपनी वाणी-बोलना सौम्य भी होना चाहिए। शास्त्रों में भगवान को सहस्रबाहु, सहस्रशीर्ष तो कहा गया है। पर सहस्रहृदय नहीं कहा गया है। अर्थात् हाथ हजारों हैं, पैर हजारों हैं, सिर हजारों हैं, किन्तु हृदय एक ही है। यह हृदय चाहे जितना विशाल हो,

परन्तु वाणी शुद्ध और मधुर न रही तो सभी हेतु शुद्ध होने पर भी, बातें व्यर्थ हो जाती हैं। मन तो कोई देख नहीं पाता है। वाणी से ही व्यक्तियों में पारस्परिक व्यवहार का निर्धारण होता है। अपने विचारों पर अडिग तो रहना चाहिए लेकिन उनकी अभिव्यक्ति अगर सौम्य वाणी में नहीं हुई तो कार्यकर्ता योग्य मानसिकता में वे ग्रहण नहीं कर पाते।

## ■ विचारों पर अडिग, अभिव्यक्ति में सौम्य

पू. गुरुजी के विचारों के संकलनरूप 'राष्ट्र' इस नाम के ग्रंथ की प्रस्तावना में संपादक तथा ज्येष्ठ विचारक श्री. भानुप्रताप शुक्लजी ने पू. गुरुजी के स्वभाव के बारे में जो एक संदर्भ दिया है वह हमारे लिए बहुत ही उद्बोधक है। उन्होंने बताया है यद्यपि श्रीगुरुजी अपने राष्ट्रविषयक विचारों के बारे में अडिग तथा आग्रही थे उनका स्वभाव तथा आचरण अतिनिर्मल था। लेकिन उनका स्वभाव अति उग्र था, ऐसी गलतफहमियाँ खास कर के संघ के विरोधकों ने फैलाई थीं। एक कट्टर बुद्धिजीवी तथा पश्चिम बंगाल के भूतपूर्व अर्थमंत्री डॉ. अशोक मित्र के एक लेख में से कुछ शब्द श्री भानुप्रतापजी ने उद्धृत किए हैं। कलकत्ता के 'आजकल' नाम के दैनिक वार्तापत्र में डॉ. मित्र ने लिखे ९ जून १९९१ के 'गाय की कहानी - गुरु की कहानी' इस लेख का संदर्भ दिया है। ७ नोव्हेंबर १९६६ के दिन गोहत्याविरोधी आंदोलन के दौरान संसद मार्ग पर गोभक्तों का हत्याकांड हुआ। बाद में गोहत्या के विषय में सरकार ने एक समिति गठित की। उसमें पुरी के जगद्गुरू शंकराचार्य, न्यायमूर्ति रमाप्रसाद मुखर्जी और पू. गुरुजी इनको विशेषकर सम्मिलित किया था। डॉ. अशोक मित्र भी सदस्य थे और समिति के कार्यविधि के बारे में अपना अनुभव बताते हुए उन्होंने स्पष्ट किया है कि संघ के प्रतिष्ठा-पुरुष और अंधभक्ति तथा कडुवा आतंकवाद इनका केन्द्रबिन्दु इस नाते वे श्रीगुरुजी को पहचानते थे। लेकिन प्रत्यक्ष में इस समिति की बैठकों में श्रीगुरुजी के निर्मल स्वभाव का जो अनुभव उन्होंने किया उससे उन्हें आश्चर्य हुआ। श्रीगुरुजी के बारे में उनके मन में जो गलत धारणाएँ थीं वह सब दूर हुईं। श्रीगुरुजी बैठक में थोडे शब्दों में, विनयपूर्ण रीति से लेकिन अपनी श्रद्धा पर अडिग रहकर स्पष्ट, आग्रही शब्दों में बात करते थे। विरोधकों के साथ भी उनका व्यवहार नम्रता और सौजन्यपूर्ण होता था। डॉ. मित्र ने कहा है, श्रीगुरुजी के बारे में उनके मन में जो विषैली धारणाएँ थीं, उनका पूर्ण विलय ऐसे अनुभव के कारण हुआ।

आगे चलकर श्रीगुरुजी के बारे में और आश्चर्यचकित करने वाला एक अनुभव भी डॉ. मित्र ने बताया है। गोहत्याबंदी के लिए गठित समिति के विसर्जन के बाद एक वर्ष के दौरान श्रीगुरुजी के साथ किए हुए रेल्वे प्रवास का एक अनुभव बताया है। दिल्ली स्टेशन पर अपने आरक्षित स्थान पर मित्रजी बैठे थे। इतने में सामनेवाला प्रवासी आया। वे श्रीगुरुजी थे। डॉ. मित्र को देखते ही बहुत ही आत्मीयता से श्रीगुरुजी ने पूछताछ की, जैसे कि वे उनके बड़े भाई ही थे।

उसके भी आगे श्रीगुरुजी के व्यक्तित्व पर प्रकाश डालने वाला अनुभव बताया है। थोड़ी देर के बाद श्रीगुरुजी ने एक किताब पढ़ना शुरू किया। डॉ. मित्र को लगा, श्रीगुरुजी सनातन धर्म के आग्रही समर्थक होने के कारण कुछ धार्मिक ग्रंथ पढ़ रहे होंगे। उन्होंने जिज्ञासापूर्वक देखा और उनको अतीव आश्चर्य हुआ। श्रीगुरुजी पढ़ रहे थे अमरीकी लेखक हेन्री मिलर का उसी समय प्रकाशित हुआ एक उपन्यास।

अपने विचार तथा श्रद्धा इनके बारे में आग्रही तथा दृढ़ धारणा मन में रखते हुए भी कार्यकर्ता का बर्ताव कैसा मृदु, विनम्र, सहृदय होना आवश्यक है इसका आदर्श पू. गुरुजी के रूप में हमारे सामने आता है।

### ■ वादो नावलंब्य:।

लेकिन सार्वजनिक कार्य में तो संपर्क करने के लिए बोलना ही पडता है। वाणी का संयम से, सजगता से उपयोग करना और वाणी पर नियंत्रण रखना यह बहुत ही कठिन बात रहती है। प्रचारकी जीवन का प्रारंभ करने के पश्चात बार बार यह सवाल मन में उठता था कि हम अपनी बात दूसरों के सम्मुख ठीक, शास्त्रशुद्ध और तर्कशुद्ध रीति से प्रस्तुत कर रहे हैं, फिर भी वे उसे समझ नहीं पा रहे, ऐसा क्यों? प्रारंभिक स्थिति में लंबा और आवेशपूर्ण विवाद करने की प्रवृत्ति होती थी किन्तु हमारे प्रांतप्रचारक मा. दादाराव परमार्थ ने सब प्रचारकों से कहा था कि, 'यह प्रवृत्ति फलदायी नहीं होगी; आप अपनी बात उचित ढंग से प्रस्तुत कीजिए, लेकिन बहस के चक्कर में मत जाइए।'' वे बताते थे कि पू. डॉक्टरजी कभी भी बहस करते हुए दिखाई नहीं दिए। अपने धर्मग्रंथ में कहा है –

*यामिमां पुष्पितां वाचं प्रवदन्त्यविपश्चित:।*
*वेदवादरता: पार्थ नान्यदस्तीति वादिन:॥* (भ.गी. २-४२)

अर्थात दुराग्रही लोगों के मन अव्यवस्थित होने के कारण 'हम जो कहते हैं वही बराबर, अन्य कुछ हो ही नहीं सकता,' ऐसी उनकी धारणा रहती है। और सुललित भाषा में विवाद करने में वे बहुत ही रुचि लेते हैं।

शायद किसी कार्यकर्ता की या और दूसरों की कुछ बात गलत लगी तो भी तुरंत उसके साथ उस विषय में वाद छेड़ना भी अयोग्य रहता है। आप अच्छी तरह से तर्क से विवाद कर सकते होंगे, आप का कहना भी सही होगा, सीधे विवाद छेड़ने से विवाद में भले ही विजय भी मिल जाए, लेकिन व्यक्ति अपने से टूट जाता है इसलिए कार्यकर्ता को विवाद से बचना चाहिए। नारद भक्ति-सूत्र में दो बातें बहुत अच्छी हैं। 'वादो नावलंब्यः', जिन्हें भक्तिमार्ग का प्रचार करना है उन्हें विवाद का अवलंबन नहीं करना चाहिए। क्योंकि

*बाहुल्यावकाशात् अनियतत्त्वाच्च।*

दो कारण बताए हैं। 'बाहुल्यावकाशात्' याने विवाद बढ़ता ही जाता है, खत्म नहीं होता। दिनरात विवाद करेंगे तो भी वह समाप्त नहीं होता, नए नए मुद्दे आते ही रहते हैं। दूसरा कारण बताया है, 'अनियतत्त्वाच्च' याने वाद अनियतही रह जाता है, उसका फैसला नहीं होता। वह indeterminate ही रहता है। समर्थ रामदास ने कहा है, 'तुटे वाद संवाद तो हीतकारी' विवाद खत्म ही हो ऐसा संवाद हितकर होता है।

## ■ मतभेदों में भेद

अब सार्वजनिक जीवन में विभिन्न विषयों पर मतभेद तो जारी रहते ही हैं। संघ के कार्य के बारे में भी समाज में अन्यान्य वर्गों के लोगों में मतभेद होना स्वाभाविक ही है। लेकिन कार्यकर्ता का इन मतभेदों की ओर देखने का दृष्टिकोण स्वस्थ तथा निर्दोष रहना चाहिए। अपने कार्य के बारे में मतभेद रखनेवाले सभी लोगों को एक ही श्रेणी में गिनना उचित नहीं होता। एक विशेष परिस्थिति में चर्चिल ने कहा था कि, Those who are not with us are against us मतलब, जो हमारे साथ नहीं हैं, वे हमारे विरोधक ही हैं। इस तरह की धारणा हमारे लिए अनुचित, अनावश्यक है क्योंकि वह वास्तविकता से मेल न खानेवाली है। मतभेद रखने वालों में भी अलग अलग श्रेणियाँ रहती हैं।

एक श्रेणी में वे लोग आते हैं जिनके निहित स्वार्थ की सिद्धि के लिए यह अनिवार्य होता है कि वे संघ तथा हिन्दुत्व, हिन्दुराष्ट्र आदि सभी विषयों

